बाद तीर्थोंका नाम उच्चारण करें। जबतक वस्त्रनिष्पीड़न-जल प्रदान किया न जाय, तबतक वस्त्रनिष्पीड़न न करें। इस विधिके अनुसार स्नान करनेसे मनुष्य तीर्थ लाभ करते हैं। १ १५।

अष्टम अध्याय समाप्त ॥ ८ ॥

---

## नवम अध्याय।

### आचमन-विधि।

इसके बाद शुभ आचमन क्रिया कहता हूं। बायें हाथकी कनिष्ठाङ्गुलिके मूलमें कायतीर्थ उक्त हुआ है, अंगूठेके मूलमें प्राजापत्य तीर्थ कथित हुआ है। सब उंगलियोंके अग्रभागमें दैवतीर्थ और तर्ज्जनीके मूलदेशमें पित्र्य तीर्थ उक्त हुआ है। प्राजापत्य तीर्थ द्वारा द्विजगण तीन बार जलपान करें, बाद किञ्चिद्वक्र अंगूठेके मूल द्वारा मुंखमार्ज्जनकर जलयुक्त (यथायथ उंगली द्वारा) चक्षुः प्रभृति इन्द्रियच्छिद्र स्पर्श करे। ब्राह्मणगण, हृदयतक आर्द्र हो इसप्रकार जलपानपूर्व्वक आचमन करनेसे शुद्ध होंगे; कण्ठगत जल पान द्वारा क्षत्रियगण शुद्ध होंगे; तालुगत जल पान द्वारा वैश्यगण शुद्ध होंगे; शूद्रजाति और स्त्रियां दांत और होंठ स्पर्श करने लायक जल द्वारा आचमनकर शुद्ध होंगी। शुचि स्थानमें बैठकर समाहितचित्तसे पूर्व्वमुख हो जानुओंके भीतरमें हाथ रख या उत्तरमुख हो पवित्र भावसे किसी ओर न देखकर फेन या बुल्लाशून्य जलपानकर उंगलियों द्वारा आचमन करें। तर्ज्जनी और अंगूठे द्वारा नाक स्पर्श करें; अंगूठे और अनामिका द्वारा आंखें और दोनो कान स्पर्श करें। ऋषि योगीने कहा है, कि आचमनके समय तीन बार जो जलपान किया जाता है, उससे द्वारा ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र प्रभृति देवगण प्रसन्न होते हैं। मुखमार्ज्जन द्वारा गङ्गा और यमुना प्रसन्न होती हैं; नाकके दोनो छेद स्पर्श करनेसे अश्विनीकुमारद्वय प्रसन्न होते हैं। दोनो आंखें स्पर्श करनेसे चन्द्र और सूर्य प्रसन्न होते हैं, दोनो कान स्पर्श करनेसे वायु और अग्नि दोनो प्रसन्न होते हैं। दोनो कन्धे स्पर्श करनेसे सब देवता प्रसन्न होते हैं। मस्तक स्पर्श करनेसे आत्मा प्रसन्न होती है। यज्ञोपवीत धारण न कर शिखा बन्धन त्यागकर पैर न धोकर आचमन क्रिया किये शुद्ध नहीं होंगे। जानुओंके बाहर हाथ रख हस्तार्पित जल द्वारा और मलयुक्त जल द्वारा आचमन करनेसे शुद्ध नहीं होंगे। आचमनके बाद तीर्थ-सम्मार्ज्जन करना चाहिये, बाद 'अन्तश्चरसि' इस मन्त्र द्वारा आचमनकर सूर्य्याभिमुख हो गायत्री द्वारा जलाञ्जलि प्रदानकर 'उदुत्य' इत्यादि मन्त्रपाठ करें। द्विजगणको सन्ध्या उपासनाका यह नियम समझना चाहिये। प्रातःसन्ध्याके समय खड़े होकर और सायंसन्ध्याके समय

बैठकर गायत्री-जप करें। बाद यथाशक्ति पवित्र मन्त्रोंका जप करें; ऋषिगण दीर्घ सन्ध्याकी उपासना करनेसे बहुत ही दीर्घायु प्राप्त हुए थे। १२०।

नवम अध्याय समाप्त॥ ९॥

---

## दशम अध्याय।

इसके बाद सब वेदोंके पवित्र मन्त्रसमूह कहता हूं। इन सब मन्त्रोंके जप और होम द्वारा मनुष्यगण सर्वदा पवित्र होते हैं। अघमर्षणसूक्त, देवकृतसूक्त, सत्यवतीसूक्तसमूह कुत्सऋषिसूक्तसमूह, पावमानीसूक्तसमूह, ऋषि[illegible] कविरस्क [illegible], [illegible], [illegible] मासकृ[illegible] मन्त्र, पुरुषव्रत, [illegible], [illegible] स्रोय, वार्हस्पत्य मन्त्र, व[illegible], [illegible] शतरुद्रीमन्त्र, अथर्वाङ्गिरा मन्त्र, त्रिसुपर्णी, महाव्रत, गोसूक्त, अश्वसूक्त, [illegible] द्वय; वह तीन [illegible], [illegible] व्रत और वामदेव मन्त्र, यह सब मन्त्र जप करनेके बाद जीवसमूह पवित्र होते और यदि चाहें, तो जातिस्मरण हो सकते हैं। १९।

दशम अध्याय समाप्त॥ १०॥

---

## एकादश अध्याय।

वेदके पवित्र मन्त्रसमूह वर्णित हुए। इन मन्त्रोंमें सावित्री प्रधान होती हैं। अघमर्षण मन्त्रसे उत्कृष्ट मन्त्र नहीं, अघमर्षण मन्त्र पाठपूर्वक जल द्वारा और व्याहृतिसमूह द्वारा प्रधान होम करें। सावित्रीकी अपेक्षा उत्कृष्ट पावनीय मन्त्र नहीं, कुशासनपर आसीन हो, कुशमय उत्तरीय धारणपूर्वक कुशहस्त हो पूर्वमुख अथवा सूर्य्याभिमुख हो अक्षमाला ग्रहणकर देवताध्यानरत हो गायत्रीका जप करें। सुवर्ण, मणि, मोती, स्फटिक, पद्मपुष्पका [illegible] पद्म-बीज और रुद्राक्ष, इन सब द्रव्योंके [illegible] द्वारा अक्षमाला बनावें। [illegible] हाथमें अक्षमाला धारणकर जपकी संख्या रखें। जपके आरम्भमें [illegible] और [illegible] स्मरण करें। [illegible] बाद आदिमें प्रणव और व्याहृतिकी [illegible] अन्तमें शिरोमन्त्र [illegible]पूर्वक गायत्री-जप करें (इसे प्राणायामके स्थलमें गायत्रीके जपके अन्तमें [illegible]) इस गायत्रीके सविता देवता, विश्वामित्र ऋषि, गायत्री छन्द और प्रणवादि भूः प्रभृति सप्तव्याहृति आपोज्योतिः प्रभृति शिरोमन्त्र समझें। प्रणव, व्याहृति और शिरोमन्त्रके साथ जो लोग गायत्रीका जप करते हैं, उन्हें इहकाल या परकालमें कोई भय नहीं रहता; दस बार गायत्रीका जप करनेसे एक जन्मका किया पाप नष्ट होता है; सौ बार गायत्रीका जप करनेसे पापसमूह नष्ट होता है; सहस्र बार गायत्रीका जप करनेसे, अज्ञानकृत सभी पापोंसे मनुष्योंका उद्धार होता

है। सुवर्णस्तेयी, कृतघ्न, ब्रह्महत्याकारी, विमातृगमनशील और मद्यपायी आदि पापी सभी समय एक लाख गायत्रीका जप करनेसे शुद्ध होंगी। स्नानके समय समाहित हो प्राणायामत्रय करनेसे दिन रातमें की हुई पापराशिसे उसी क्षण मुक्ति मिलती है; एक मासतक प्रणव और व्याहृतियुक्त गायत्रीप्राण याम सोलह सोलह बार करनेसे भ्रूणहत्याका पाप दूर होता है। गायत्री द्वारा विविध रूपसे होम करनेसे सभी अभिलाषायें पूर्ण होती हैं; ब्रह्मस्व अपहारी भक्तप्रिया गायत्री देवी सब पाप क्षय करती हैं; शान्ति-अभिलाषी व्यक्ति पवित्र हो गायत्री द्वारा अयुत संख्यक होम करें। अपमृत्यु हरणेच्छु व्यक्ति गायत्री द्वारा घृत होम करें, सम्पत्ति चाहनेवाले मनुष्य गायत्री द्वारा पद्मपुष्प होम करें, काञ्चन मिलनेकी इच्छा करनेवाले आदमी गायत्री द्वारा बिल्व होम करें। ब्रह्मवर्चसप्राप्तिके इच्छुक व्यक्ति पूर्वोक्त प्रणवसे सुसमाहित हो घृतयुक्त तिल द्वारा होम करें। गायत्री द्वारा अयुतसंख्यक होम करनेसे सब पापोंसे मुक्त होते हैं। पापात्मा आदमी एक पक्षतक गायत्री द्वारा होम करनेसे सब पापोंसे मुक्त हो ब्रह्मलोक प्राप्त होते, अथवा उनकी सब इच्छायें पूर्ण होती हैं। गायत्री जननीस्वरूपा और सब पापविनाश करनेवाली हैं। गायत्रीकी अपेक्षा स्वर्गमें और मर्त्यलोकमें उत्कृष्ट पवित्रकारक और कुछ नहीं; नरकार्णवमें पतित लोगोंको गायत्रीदेवी हस्तधारणपूर्व्वक उद्धार करती हैं। इसीलिये ब्राह्मणगण नियमी और पवित्र हो प्रति दिन गायत्रीकी उपासना करें; दैव और पितृकार्य्यमें गायत्री जपनेवाले ब्राह्मणोंको नियुक्त करना चाहिये, जिस तरह सूर्य्यदेवसे जलराशि सूख जाती है, उसी तरह गायत्री जपनेवाले आदमीके पाप पास नहीं रहता। इसमें सन्देह नहीं, कि ब्राह्मणगण गायत्री-जप द्वारा ही सिद्ध होते हैं। गायत्री जपनेवाले ब्राह्मण अन्य काम करें या न करें, किन्तु उन्हें ब्राह्मण शब्दका प्रतिपाद्य समझना चाहिये। उपांशु जप शतगुण फलदाता और मानस-जप सहस्रगुण फलदाता है; विशेषतः सावित्री-जप ऊंचे आवाजसे करना नहीं चाहिये। सावित्री जपनेवाले आदमी स्वर्गलाभ करते हैं और मोक्ष प्राप्तिका उपाय जान सकते हैं। गायत्री-जपके फलकी इयत्ता नहीं, इसलिये सब यत्नसे स्नान और पवित्रचित्त हो भक्तिपूर्वक सब पापोंका विनाश करनेवाली गायत्रीका जप करें। १-१८।

एकादश अध्याय समाप्त॥ ११ ॥

---

## द्वादश अध्याय।

स्नानके बाद गायत्रीका जपकर पूर्व्वमुख हो दिव्य तीर्थ द्वारा अर्घ्य प्रदानकर

देवगणका तर्पण करें। तीन पुरुषसूक्त-मन्त्र द्वारा भक्तिसे अर्घ्य और पुष्पाञ्जलि समर्पण करना चाहिये, बाद विकच्छ-यज्ञसूत्र हो दक्षिणामुख हो जांघोंके बीचमें हाथ रख पितृतीर्थ द्वारा शास्त्रीय रीतिके अनुसार पितृगणके उद्देश्यसे अर्घ्य निक्षेप करें। पिता, पितामह, प्रपितामह, मातामह प्रभृति तीन पुरुष और माता प्रभृति तीन जनको तीन तीन अर्घ्य प्रदानकर मातामही प्रभृति तीन जनोंको एक एक अञ्जलि प्रदान करें। इसके बाद पितृपक्ष और मातृपक्षके जो नाम मालूम हों, उन्हें और गुरुगण, आत्मीय, बान्धव और सुहृद्गणका तर्पण करना चाहिये। बिना चांदीके पात्र, सुवर्णपात्र, ताम्रपात्र, तिल, दर्भ और मन्त्रके तर्पण करनेसे वह पितृगणका तृप्तिजनक नहीं होता। सुवर्णपात्र, रौप्यपात्र, खड्गपात्र, औदुम्बरकाष्ठनिर्मितपात्र आदि द्वारा पितृगणके उद्देश्यसे तिलयुक्त जल प्रदान करनेसे, वह अक्षय फलजनक होगा। अन्न प्रभृति द्रव्य किंवा जल, दूध, मूल और फल द्वारा प्रति दिन पितृगणको प्रसन्न करनेके लिये श्राद्ध करना चाहिये। स्नानके बाद तिलयुक्त जल द्वारा पितृगणका तर्पण करनेसे, पितृयज्ञका फल प्राप्त होता है और तर्पण द्वारा पितृगण प्रसन्न होते हैं। १-४।

द्वादश अध्याय समाप्त ॥ १२ ॥

## त्रयोदश अध्याय।

धर्मज्ञ व्यक्ति दैवकार्य्यके विषयमें ब्राह्मणोंकी परीक्षा न करें, पितृकार्य्य उपस्थित होनेसे सूक्ष्मभाव द्वारा परीक्षा करें, यानी वह परीक्षाकर देखें, कि वह मन्त्र जानते हैं, कि नहीं। जो ब्राह्मण दुष्कर्मशील और जो ब्राह्मण बिल्ली-व्रती यानी बिल्ली जैसे निस्तब्ध रहकर हिंसाकी चेष्टा करते हैं और जो ब्राह्मण शठ, हीनाङ्ग या अतिरिक्ताङ्ग हैं, उन्हें पंक्तिदूषक समझना चाहिये। जो ब्राह्मण गुरुका विरुद्धाचरण करते हैं, जो ब्राह्मण अग्निका त्याग करते हैं और जो गुरुहत्याकारी हैं, उन्हें भी पंक्तिदूषक समझना चाहिये। जो सब ब्राह्मण अनाध्यायके दिन अध्ययनशील और जो शौचाचारशून्य तथा शूद्रके दिये अन्नरससे वर्द्धित हैं, उन्हें भी पंक्तिदूषक समझना चाहिये। जो सब ब्राह्मण षडाङ्गके साथ वेद अध्ययन करते हैं, जो ऋग्वेद जाननेवाले, सामवेद जाननेवाले, जो त्रिणाचिकेत तथा पञ्चाग्नियुक्त हैं, उन्हें पंक्तिपवित्र करनेवाले समझना चाहिये। ब्राह्मविवाहमें विवाहिता पत्नीके सन्तान, उस विवाहके कन्यादाता और कन्याके पति, यह सब भी पंक्तिपावन ब्राह्मण हैं। जिन ब्राह्मणोंने ऋग्वेद, यजुर्वेद और सामवेदको सीमातक अध्ययन किया है और जिन्होंने अथर्ववेद अध्ययन किया है, वह

भी पंक्तिपावन हैं। जो ब्राह्मण रोज योगाभ्यास करते हैं, लोष्ट्रा, अश्म और काञ्चनमें समज्ञानी ध्यानपरायण, पण्डित, नियमी, ज्ञानी आदि हैं, वह भी पंक्ति-पावन हैं। दैवपक्षमें पूर्व्वमुख हो विविध बोधितरूपसे ब्राह्मण और पितृपक्षमें उत्तरमुख तीन ब्राह्मणोंको भोजन कराना चाहिये। असमर्थ होने दैवपक्ष और पितृपक्ष दोनोंमें ही एक एक ब्राह्मणको भोजन करावें। अत्यन्त असमर्थ होनेसे दैव और पितृ दोनो पक्ष मिलाकर एक ब्राह्मण भोजन करावें। यथाविहित दैवमें अन्नादि निवेदनकर, अन्तमें वह सब द्रव्य अग्निमें निक्षेप करें। १-१०। उच्छिष्टपात्रान्नके पास पिण्डदान करें, शीघ्रता और क्रोध त्यागकर श्राद्ध करना चाहिये, उष्ण अन्न द्विजातियोंको श्रद्धा-पूर्व्वक दान करें। गन्ध, माल्य और अनुलेपन द्रव्य द्वारा विधिबोधितरूपसे सत्कारकर भोजन करावें। पंक्तिघ्न ब्राह्मण अपने घरमें उग्रगन्ध और निर्गन्ध, चैत्यवृक्षजात फूल और पर्व्वतजात फूल श्राद्धमें परित्याग करें, जलभूत लाल फूल भी दान करें। नये मेषलोमके सूत, रुईका सूत दान करें, विद्वान् व्यक्ति अना-हुत-वस्त्र-अभूत दशा परित्याग करें, घृत अथवा तिलके तेल द्वारा दीपदान करें। धूपके लिये घृत और मधुयुक्त गुग्गुल दान करें, कुङ्कुमयुक्तकर चन्दन भी दें। छत्राक, मांस, सूप, कुष्माण्ड, अलाबु, वर्त्ता-कु और कोविदार दान न करें। पिप्पली, मिर्च गोलकार मूलद्रव्य, बनावटी नमक और वशा परित्याग करें। राजमाष, मसूर, कोद्रूषक, कमलदण्डके निर्यास श्राद्धके काममें त्याग करें। आम्रातक, लवली, मूलक, दूध, दाड़िम्ब, कन्दराज, मधु, सत्तू और चीनी—यह सब द्रव्य श्राद्धकार्य्यमें यत्नके साथ प्रदान करें। उक्त पायसादि द्वारा द्विजगणको भोजन करा, आचमनके बाद दक्षिणा दें, भक्तिपूर्व्वक प्रणाम और अभिवादनकर हृष्टचित्तसे पीछे पीछे जाकर विसर्ज्जन करना चाहिये। जो ब्राह्मण निमन्त्रित हो, श्राद्धान्न भोजन, आलकर स्त्रीसंसर्ग करते हैं, वह ब्राह्मण महापाप द्वारा लिप्त होते हैं। धर्म्मशास्त्रज्ञ यमने कहा है, कि कालशाक, महाशल्क मत्स्य, पक्षिविशेषका मांस, खड्ग-मांस आदि श्राद्ध-में देनेसे अनन्त फलजनक होंगे। १०-२५।

त्रयोदश अध्याय समाप्त॥ १३॥

---

## चतुर्द्दश अध्याय।

गयाक्षेत्रमें, प्रभासतीर्थमें, पुष्करमें, प्रयागमें, नैमिषारण्यमें, गङ्गाके तीरमें, यमुनाके तीरमें, अमरकण्टकतीर्थमें, नर्म्मदातीर्थमें, गयातीर्थमें, वाराणसीधाममें, कुरुक्षेत्रमें, भृगुतुङ्गमें, महापथमें, सप्तार-ण्यमें और पञ्चिकूपमें जो दान करेंगे, वह

अनन्त फलजनक होगा। म्लेच्छ देशमें, रात्रिके समय और दोनो सन्ध्याओंको बुद्धिमान् व्यक्ति श्राद्ध न करें; म्लेच्छ देशमें गमन न करें। गजच्छायायोगसे सूर्य्य और चन्द्रग्रहणके समय, अयनविषुव-संक्रान्ति और जलविषुव संक्रान्तिके दिन किये हुए काम अनन्त फलजनक होंगे। भाद्रोंकी पूर्णिमा अतीत होनेपर मघानक्षत्रयुक्त जो त्रयोदशी तिथ आती है, उसमें प्राज्ञ व्यक्ति मधु और मांस द्वारा श्राद्ध करें। पितृगण पुलकुल श्राद्ध पाकर मनुष्योंको पुत्र, वृद्धि, स्वर्ग आरोग्य और सर्वदा आनन्द प्रदान करते हैं। १७।

चतुर्द्दश अध्याय समाप्त॥१४॥

---

## पञ्चदश अध्याय।

जो ब्राह्मण अग्निक और वेदाध्ययननिरत हैं, वह सपिण्डजातिके जनन और मरण अशौच भोगके त्रिरात्र अशौच भोगकर शुद्ध होंगे। सप्त पुरुषतक ज्ञातियोंमें परस्पर सपिण्डता रहती है, सपिण्ड ज्ञातिके जनन और मरणमें ब्राह्मण दश दिनोंतक अशौच भोगकर शुद्ध होंगे; क्षत्रिय बारह दिन, वैश्य पन्द्रह दिन और शूद्र एक मासतक अशौच भोगकर शुद्ध होंगे। जिस जातिका जो अशौचकाल उक्त हुआ, उसके बीचमें शुद्ध नहीं होंगे। गर्भस्राव होनेसे, जिस मासमें गर्भस्राव होगा, उस समयसे एक मासतक सूतिका अशौच भोगकर शुद्धि होगी, गर्भस्रावसे ज्ञातियोंको अशौच नहीं होता; जातदन्त बालककी मृत्यु होनेसे सद्याशौच समझना चाहिये यानी स्नान करने होसे शुद्ध होंगी। चूड़ा न हुए, बालककी मृत्यु होनेसे यानी दो वर्षमें मृत्यु होनेसे एक दिनतक अशौच समझना चाहिये। अनुपनीत यानी छः या तीन सालकी उमरके भीतर बालककी मृत्यु होनेसे त्रिरात्र अशौच होगा। वाग्दत्ता हित कन्याकी मृत्यु होनेसे पतिकुल पितृसपिण्डको त्रिरात्र अशौच होगा और असंस्कृत शूद्रकी मृत्यु होनेसे सपिण्डवर्गको त्रिरात्र अशौच होगा। सोलह वर्षके बाद शूद्र जातिका विवाह न होनेपर भी मृत्यु होनेसे सपिण्डवर्गको एक मास अशौच समझना चाहिये, इस विषयमें चिन्ता करनेकी जरूरत नहीं। जो कन्या विवाहके पहले पितृगृहमें ऋतुमती होती है, उसकी मृत्यु होनेसे, उसके-अवश्य शौचकी कभी शान्ति नहीं होगी यानी अविवाहित कन्याका रजोदर्शन अत्यन्त निषिद्ध समझना चाहिये। यद्यपि कोई उत्तमवर्णा स्त्री किसी हीनवर्णा द्वारा गर्भोत्पादन करा सन्तान प्रसव करती है, तो उसका उस सन्तानके जनन और मरणका अशौच कभी निवृत्त नहीं होता यानी हीनवर्णा द्वारा उत्तमवर्णाका सन्तानोत्पादन अत्यन्त निषिद्ध है। १-९। बराबर हो

## षोड़श अध्याय।

अब मट्टीके बरतनोंके अशुचि होनेसे उनमें फिर पाक करनेसे शुद्ध होगी। मल, मूत्र, विष्ठा, थूक, पीप और रक्त आदि द्वारा संसृष्ट होनेसे फिर पाक द्वारा शुद्ध नहीं होगी। उसमें मट्टीका पात्र त्याग करना होगा। मलमूत्रादि द्वारा यदि तांबे, सोने वा चांदीका पात्र स्पृष्ट हो, तो फिर गढ़नेसे शुद्ध होगी। सिवा मलमूत्रादिके और किसी अन्य प्रकारके अस्पृश्यसे स्पृष्ट होनेसे जल द्वारा धोने हीसे शुद्ध होगी। तांबेका पात्र, कांसेका पात्र और रंगा हुआ पात्र अशुचिस्पृष्ट होनेसे अम्लरस संयुक्त जल द्वारा शुद्ध होगा। कांसे और लोहेके पात्र अशुचि होनेसे चारसे धोनेसे शुद्ध होगी। मोती, मणि और मूंगे आदि अशुचि होनेसे धोनेसे ही शुद्ध होगी। यज्ञके पात्र, पत्थरके पात्र, शाक, मूल, फल और विदलसमूह अशुचि होनेसे धोनेसे शुद्ध होंगी। यज्ञीय पात्रोंके अशुचि होनेसे यज्ञकार्य्यके समय मल लेनेसे शुद्ध होंगी। कीट द्वारा स्पृष्ट होनेसे, गर्म जलसे घी डालनेसे शुद्ध होंगी। शय्या, आसन और काटका घट आदि अशुचि होनेसे सूर्य्यके किरण द्वारा शुद्ध होंगी, यज्ञकाष्ठ प्रोक्षण द्वारा शुद्ध होंगी। मार्ज्जन द्वारा घरको शुद्धि होगी, सम्यकरूपसे मार्ज्जन द्वारा क्षितिकी शुद्धि होगी। जल द्वारा वस्त्र शुद्ध होंगी। प्रोक्षण द्वारा राशिकृत धान्योंकी शुद्धि निर्द्दिष्ट हुई है और एकत्र राशिकृत द्रव्य प्रोक्षण द्वारा शुद्ध होंगी। तक्षण द्वारा काष्ठ शुद्ध होंगी। सफेद सरसोंकी शुद्धि कम्पन यानी झाड़नेसे होगी, शृङ्गमय और दन्तमय द्रव्य गोपुच्छ द्वारा शुद्ध होगी, फल द्वारा निर्म्मित पात्र शृङ्गविशिष्ट जन्तुओंके झाड़, कथ आदि निर्य्यासमूह, गन्नेका गुड़, लवण, कुसुम्भके फूल, मेषादिके लोम और रूई आदि चीजें प्रोक्षण करनेसे शुद्ध होंगी। यह शुद्धि यम ऋषि द्वारा कथित हुई है। दुष्टवर्ण, दुष्टगन्ध और दुष्टरस वर्ज्जित जल शुद्ध समझना चाहिये। दुष्टवर्णादियुक्त जल अशुचि समझना चाहिये। नदीका जल सर्व्वदा शुद्ध और तृप्तिजनक समझना चाहिये; बेचनेके लिये रखी ढेरकी ढेर चीजें शुद्ध समझें। अश्व प्रभृति जन्तुओंके मुख शुद्ध, गायके सिवा मुखके और सब अङ्ग शुद्ध हैं। आश्रम वासी घरमें स्त्रीको शुद्ध समझना चाहिये। शय्या, भार्य्या, पुत्र और कन्या, वस्त्र, यज्ञोपवीत और कमण्डलु, यह सब स्वकीय शुचि और दूसरेका अशुचि समझना चाहिये। रात्रिके समय भार्य्याका मुंह शुचि, उपर पक्षियोंका मुंह शुचि, दूध दूहनेके समय गोवत्सका मुंह शुचि और मृगयामें कुक्कुरका मुंह शुचि समझना चाहिये। १-१६। रजस्वला नारीको चौथे दिन स्नान करनेके बाद

स्वामीके पास और देव और पितृकार्य्यमें पांचवें दिनसे शुचि समझना चाहिये। मार्गादिके कीचड़के जल और इक आदि द्वारा मलिन जन्तु संस्पृष्ट होनेसे, तुरन्त स्नानकर शुद्ध होंगे। मल या पुरीष त्यागकर लेप और गन्ध नष्ट होने तक मट्टी और जल द्वारा गुह्य स्थान धोवें। पेशाबके बाद लिङ्गस्थानमें दो बार और हाथमें चार बार मट्टी लगावें। विष्ठा त्याग करनेके बाद बांये हाथमें दस बार और दोनो हाथोंमें सात बार मट्टी लगावें। नख शोधनकर हाथमें तीन बार मट्टी लगावें, शौचकामी व्यक्ति पैरोंमें सर्व्वदा तीन बार मट्टी लगावें। यह कथित शौच गृहस्थके लिये है; ब्रह्मचारीके इससे दुगने समझना चाहिये; इससे दुगने यानी चौगुने वानप्रस्थगणके जानें और यतिगणके लिये इससे दुगने जानें। जिसके द्वारा विपर्व्व पूर्ण हो, उतनी मट्टी द्वारा शौच कार्य्य करें। १७-२३।

षोड़श अध्याय समाप्त ॥ १६ ॥

---

## सप्तदश अध्याय।

वनमें पर्णकुटी बना जटा धारणकर त्रिकालीन स्नान करते हुए पत्र मूल और फलका भोजन करना और अपना दुष्कर्म लोगोंसे प्रकट करते हुए भिक्षाके लिये ग्राममें घुसना चाहिये। इस प्रकार नियमका अवलम्बनकर समय काटते बारह वर्ष बीतनेपर सुवर्णस्तेयी, सुरापायी, ब्रह्महत्याकारी, विमातृगमनशील और अन्यान्य महापाप करनेवाले भी इस व्रत द्वारा शुद्ध होंगे। यज्ञमें दीक्षित क्षत्रिय और [illegible] वैश्यका हत्याकर और आत्रेयीको दूषितकर इसी प्रकार उक्त व्रत करें। कूटसाक्ष्य प्रदानकर गर्हित द्रव्य हरणकर और शरणागत मनुष्यको हत्याकर ऐसा ही व्रत करना चाहिये। आहिताग्नि की स्त्री-हत्या करने और मित्र-हत्या करनेसे या अनजानमें गर्भहत्या करनेसे ऐसा ही व्रत करना चाहिये। व्रत करनेवाले द्विजगणको हत्याकर उक्त व्रतका दूना करनेपर शुद्ध होंगे। स्वधर्म्महीन क्षत्रियको हत्याकर एक पादहीन उक्त व्रत करना, स्वधर्म्मविहीन वैश्यको हत्याकर उक्त व्रतका अर्द्धभाग करना और स्त्रीवधकर मनुष्य उक्त व्रतका आधा करे। शूद्रको हत्याकर और ऋतुमती स्त्रीगमनकर उक्त व्रतका एकपाद व्रत करना चाहिये। गोवध करने और परदार गमन करनेसे उक्त व्रतका एक पाद करना चाहिये। विचक्षण मनुष्य ग्राम्य पशुसमूहको हत्याकर एक महीनेतक उक्त व्रत करें। अरण्यचर पशुको हत्याकर पन्द्रह दिनोंतक पूर्व्वोक्त व्रत करें। १—१०। ब्राह्मणको पक्षी और जलचर विशेषत (सर्पको) हत्या-

आर सात रातनक उक्त व्रत करना चाहिये। अस्थिशून्य जो जन्तुको हत्या करनेसे, या एक हजार अस्थियुक्त जीवको हत्या करनेसे एक वर्षतक ब्रह्महत्याव्रत करना पड़ेगा। जिन जिन वर्णों का वृत्तिच्छेद किया जाय, उन उन वर्णोंकी हत्याओंका प्रायश्चित्त करना पड़ेगा। अज्ञानवश ब्राह्मण, क्षत्रिय-वैश्य और शूद्र इन चतुर्वर्णोंमें यदि किसी वर्णको भूमि हरण करे, तो ब्राह्मणकी अनुमति से प्रायश्चित्त करना पड़ेगा। जो मनुष्य गो, बकरी और अश्व हरण करे सोना या चोना हरण करे, या जल अपहरण करे, उसे एक वर्षतक व्रत करना पड़ेगा। तिल, धान्य, वस्त्र, खड्ग, प्रभृति और म-कली प्रभृति आमिष हरण करनेसे भा छितचित्त हो क महीनेतक व व्रतको करना चाहिये। तृण, काठ, तक्र, दुग्ध प्रभृति रस, हाथी आदि दास और दून अपहरण करनेसे एक महीनेतक व्रत करना चाहिये। नमक, गुड़, मूल, द्रव्य और पुष्प हरण करनेसे समाहित हो आधे महीनेतक उक्त व्रत करना चाहिये। लोहा, पीतल, कपासादि सूत और चमड़ा अपहरण करनेसे समाहितचित हो एक महीनेतक उक्त व्रत करना चा-हिये। प्याज, लहसुन, मद्य, कवक, मनुष्यको विष्ठा प्रभृति मल, मनुष्यका मांस, ग्राम्यशूकर, गर्द्दभ, गोधिका, हाथी, ऊंट, कुक्कुट प्रभृति सब पांच नखवाले जन्तु और मांसभुक बाघ प्रभृति जन्तु और ग्रामचर मुर्गे, यह सब भक्षण करनेसे एक महीनेतक उक्त व्रत करना चाहिये। स्वर्णगोधिका, कच्छप, शल्लको, गड़ई मछली, खरगोश, यह पांच प्रकारके पञ्चनख जन्तु भक्षण किये जा सकते हैं; किन्तु इन जन्तुओंकी हत्या करनेसे प्रायश्चित करना चाहिये। हंस, मद्गुक, काक, काकोल, खञ्जन मत्साभुक् मछली, बलाका, ( बकुला श्रेणी ), शुक, सारिका, चक्रवाक, प्लुव और कोक, यह सब पक्षी और मेढक और सर्प, इनका मांस खानेसे एक महीनेतक उक्त व्रत करना चाहिये। इस विषयमें विचार करना न चाहिये। राजीव सिंहतुण्ड और सकुलि इन सबको हत्या करे; पूर्वोक्त व्रत करना चाहिये। मछलियोंमें पाठीन मछली और रोहित मछली, यह दो जातीय भक्ष-णीय बताए गए हैं। जलचर या जलजात सुखपाद, सुविष्किर, रक्तपाद और जल-पाद, इनकी हत्या करनेसे सात दिन व्रत करना पड़ेगा। यम ऋषि कहते हैं, कि तीतर, मोर, लवा, कबूतर, वार्द्धीणस और वत्स यह कई एक पक्षी भक्षणीय हैं। दो दांतवाले जन्तु भक्षणकर एक महीने व्रत करना चाहिये, एकशफ या एकदन्त जन्तु भक्षण करनेसे आधे महीने व्रत करना चाहिये। ११—२८। स्वयं मरे हुए का वृथामांस, महिषमांस, घोड़ेका मांस सूतवत्सा गो और भैंसका दूध, सन्धिनी

गोका अपवित्र दूध पी एक पक्षतक व्रत करना चाहिये। जिन सब जन्तुओंका दूध पीनेका नहीं, उस दूधसे बने सब द्रव्योंका भक्षणकर सात रात व्रत करना चाहिये। लोहितवर्ण वृक्षका रस, व्रणके कारणीभूत जो द्रव्य हों, सिर्फ अन्न, परोसा हुआ अन्न, गुड़में पका द्रव्य भोजनकर तीन रात व्रत करना चाहिये। स्त्रियां इन्हींसे युक्त वस्तु, दासरूप स्त्री रस गुड़युक्त निन्दनीय तक्र, बड़-गोधूमज वस्तु, पलाण्डु? ... कार, शालवाह, कुल्थ और मैव्य? अतिरिक्त सब पर्युषित द्रव्य पक्व, सजीव मांस इन सबको यत्नपूर्व्वक त्यागना चाहिये। जानबूझकर खानेसे संवत्सरतक व्रत करना पड़ेगा। शूद्रका अन्न, रङ्गभूमिमें अभिनेता नटका अन्न, कारागारमें आबद्ध चोरका अन्न, अवीरा स्त्रीका अन्न, आरोगरका अन्न, वेणु जातिका अन्न, कीट जातिका अन्न, पतितका अन्न, सुनारका अन्न, सूत्रधारका अन्न, वार्द्धुषिकका अन्न, नृशंसका अन्न, वेश्याका अन्न, धूर्त्तका अन्न, दलभञ्जकका अन्न, भूमिपालका अन्न, शस्त्रजीवीका अन्न, चौनकका अन्न और सूतिकाका अन्न भोजन करनेसे ब्राह्मणको एक महीना व्रत करना चाहिये। सदा शूद्र जातिका अन्न भोजनकर ब्राह्मण छः महीने व्रत करें। वेश्य और अपरिचित स्त्रियोंका अन्न भोजन करनेसे एक महीना व्रत (त्रैमासिक व्रत जैसा व्रत) करना चाहिये। क्षत्रियान्न भोजनसे दो महीने और अपरिचित ब्राह्मणका अन्न भोजन करनेसे एक महीने व्रत करना पड़ेगा। मद्यके पात्रमें रखा जल पीनेसे एक पक्ष व्रत करना चाहिये। शूद्रका उच्छिष्ट भोजन करनेसे एक महीना व्रत करना चाहिये। वैश्यका उच्छिष्ट भोजन करनेसे एक पक्ष व्रत करना चाहिये। क्षत्रियका उच्छिष्ट भोजन करनेसे सात दिन व्रत करना और ब्राह्मणका उच्छिष्ट भोजन करनेसे एक दिन व्रत करना चाहिये। अग्रजासे दिये द्रव्यका भोजनकर विद्वान् मनुष्य एक महीने व्रत करें। परिवेत्ता, परिदित्त और जिस कन्याका विवाहकर परिवेत्ता होना पड़ता है, उस कन्या परिवेत्ताको जो मनुष्य कन्या दान करे, परिवेत्ताको कन्या दान करनेमें मन्त्रवक्ता पुरोहित, यह पांचो ही एक वर्षतक व्रत करें। कुक्कुरका जूठा खानेसे एक महीना व्रत करना चाहिये। बाल और कीड़े आदि द्वारा दूषित अन्न या चूहे, न्योले, मक्खी और मच्छर द्वारा दूषित अन्नका भोजन करनेसे त्रिरात्र व्रत करना चाहिये। २८—४६। तथा अपर यानी अपना उदर भरनेके लिये पक्व लड्डू, संयाव (वाव) पायस, पिष्टक और शष्कुली भोजन करनेसे समाहितचित्त हो तीन राततक उक्त व्रत करना चाहिये। नीलवृक्ष द्वारा घातप्राप्त, कुत्तेके काटे या अपनी स्त्रीके काटनेसे घाव होनेपर विप्र तीन

रात व्रत करे। आगमें पैर सेंकनेसे और बुरी चीज फेंकनेसे कुयसे चरण मार्जनकर एक दिन व्रत करे। चौत दिखाकर या ब्राह्मणके लिये प्रवा-मुख पशुको मारकर पवित्र एक वर्ष तक व्रत करे। पीपलका वृक्ष काटनेसे एक वर्ष व्रत करना चाहिये। दिनमें मैथुन, दुष्ट जलमें स्नान और नंगी परस्त्रीको देखनेसे एक दिन व्रत करना चाहिये। अग्निमें या जलमें अशुचि द्रव्य डालने या बड़ोंपर क्रोध करनेसे एक महीना व्रत करना चाहिये। ब्राह्मण विशेषकरके अति-हित को जल पीने या बाई हाथसे अन्न पीनेपर त्रिरात्र व्रत करे। एक पंक्तिमें बैठे ब्राह्मणोंसे जो मनुष्य न्यूनाधिकभावसे परोसता है, उसे एकपक्षतक ब्रह्महत्याका व्रत करना चाहिये। वणिक्गण तराजूपर कम या अधिक तौलनेसे या चाहे कोई मनुष्य सुरापात्र या लवणपात्रमें दूध पिये, उसे यह व्रत करना चाहिये। हाथसे जल पीने या तिल बेचनेसे भी व्रत करना चाहिये। ब्राह्मणपर अपमानसूचक हुङ्कार करने या बड़ोंके प्रति 'तुम' शब्दका प्रयोग करनेसे मनुष्य पवित्र और सुसमाहित भावसे एक दिन व्रत करे। मृत मनुष्यका पिण्डदान करनेके बाद उत्तराधिकारी उसके धनका अधिकारी होगा। जिस वर्णोंके लिये जो व्रत कहा गया है, पवित्र-भावसे उसे वही व्रत करना चाहिये। पाप करके उसे छिपाना न चाहिये, छिपानेसे पाप बढ़ता है। विचक्षण मनुष्य पापकर क्षमाका अनुमत प्रायश्चित्त करे। ब्राह्मण उपापकलङ्क छिनने हो किरातमनसे परिपूर्ण मनसे रह या और किसी प्राय-संशय स्थानमें रह व्रत न करे। वध जानेपर कष्टजनक व्रत और दान द्वारा सब पाप विनष्ट होते हैं, शरीर ही धर्मका मूल है, उसकी यत्नपूर्वक रक्षा करना चाहिये। पर्वतसे जलको तरह शरीर-पातसे धर्म पतित होता है। सब शास्त्रको आलोचनाकर ब्राह्मणोंसे ऐक्यमत हो द्विज प्रायश्चित्तकी व्यवस्था करे। स्वेच्छापूर्वक कभी न करे। ४७—६८।

सप्तदश अध्याय समाप्त ॥ १७ ॥

— —

## अष्टादश अध्याय।

प्रति दिन तीनबार स्नानकर अघमर्षण करना चाहिये। सन्ध्या समय नदीमें स्नान करना चाहिये। तीन बार भोजन करना न चाहिये। सदा वीरासनसे रहे। पर्वदिनमें गो दान करे, इसीका नाम अघ-मर्षण है; इससे सब पाप नष्ट होते हैं। प्राजापत्य व्रत करनेके लिये, तीन दिन नक्त भोजन, तीन दिन अयाचित भोजन और तीन दिन उपवास करना पड़ेगा। तीन दिन उष्ण जल पीना, तीन दिन उष्ण घृत पीना, तीन दिन उष्ण दूध पीना और

तीन दिन वायु-भक्षण—इस व्रतका नाम तप्तकृच्छ्र है। बारह दिनका उपवास पराकव्रत है। विधिपूर्वक जल-मिश्र सक्तु एक महीनेतक यवके साथ भोजन करनेका नाम ब्राह्मणकृच्छ्र है। एक महीनेतक बिल्व, आमलक और शुद्ध कपित्थ भोजन करना—जगतमें श्रीकृच्छ्रके नामसे विदित है। गोमूत्र, गोमय, क्षीर, दही, गव्य, घृत और कुशजल पीकर उसके दूसरे दिन उपवास करना—इसका नाम सान्तपन व्रत है। इन सब प्रत्येक कार्मोंको तीन बार करनेसे महासान्तपन होता है। एक पक्षतक एक दिन उपवास और एक दिन सक्तु खानेका नाम तुलापुरुष व्रत है। नित्य-गोमयाहारी हो समाहितमनसे एक महीने सब पाप विनष्ट होते हैं। चन्द्रकलाकी वृद्धिके साथ ग्रासवृद्धि करना और चन्द्रकलाके घटनेके साथ ग्रास घटाना चाहिये; इस व्रतका नाम चान्द्रायण है। सर्वत्र मनुष्यको यथाशक्ति जप और होम करना चाहिये। पापात्माओंके पापसे छुटकारा पानेका यह उपाय विमलात्मा सूरिगण द्वारा प्रकाशित हुआ। पवित्र और सुबुद्धि जो मनुष्य शङ्खके कहे इस शास्त्रको पढ़ते, वह सब पापोंसे मुक्त हो स्वर्गलोकमें आदृत होते हैं। १—१३।

अष्टादश अध्याय समाप्त ॥ १८ ॥

---

## शङ्ख-संहिता समाप्त।

# लिखित-संहिता

इष्टापूर्ते तु कर्त्तव्ये ब्राह्मणेन प्रयत्नतः ।
इष्टेन लभते स्वर्गं पूर्ते मोक्षमवाप्नुयात् ॥ १
एकाहमपि कर्त्तव्यं भूमिस्थमुदकं शुभम् ।
कुलानि तारयेत् सप्त यत्र गौर्वितृषा भवेत् ॥ २
भूमिदानेन ये लोका गोदानेन च कीर्त्तिताः ।
तांल्लोकान् प्राप्नुयान्मर्त्यः पादपानां प्ररोपणे ॥ ३
वापीकूपतडागानि देवतायतनानि च ।
पतितान्युद्धरेद्यस्तु स पूर्त्तफलमश्नुते ॥ ४
अग्निहोत्रं तपः सत्यं वेदानां चैव पालनम् ।
आतिथ्यं वैश्वदेवश्च इष्टमित्यभिधीयते ॥ ५
इष्टापूर्ते द्विजातीनां सामान्यो धर्म्म उच्यते ।
अधिकारी भवेच्छूद्रः पूर्ते धर्म्मे न वैदिके ॥ ६
यावदस्थि मनुष्यस्य गङ्गातोयेषु तिष्ठति ।
तावद्वर्षसहस्राणि स्वर्गलोके महीयते ॥ ७
देवतानां पितॄणां च जले दद्याज्जलाञ्जलिम् ।
असंस्कृतमृतानां च स्थले दद्याज्जलाञ्जलिम् ॥ ८
एकादशाहे प्रेतस्य यस्य चोत्सृज्यते वृषः ।
मुच्यते प्रेतलोकात्तु पितृलोकं स गच्छति ॥ ९
एष्टव्या बहवः पुत्रा यद्येको गयां व्रजेत् ।
यजेत वाश्वमेधेन नीलं वा वृषमुत्सृजेत् ॥ १०
वाराणस्यां प्रविष्टस्तु कदाचिन्निष्क्रमेद्यदि ।
हसन्ति तस्य भूतानि अन्योऽन्यं करताडनैः ॥ ११
गयाशिरे तु यत्किञ्चिन्नाम्ना पिण्डन्तु निर्वपेत् ।
नरकस्थो दिवं याति स्वर्गस्थो मोक्षमाप्नुयात् ॥ १२
आत्मनो वा परस्यापि गयाकूपे यतस्ततः ।
यन्नाम्ना पातयेत् पिण्डं तं नयेद्ब्रह्म शाश्वतम् ॥ १३
लोहितो यस्तु वर्णेन शङ्खवर्णखुरस्तथा ।
लाङ्गूलशिरसोश्चैव स वै नीलवृषः स्मृतः ॥ १४
नवश्राद्धं त्रिपक्षे च द्वादशश्चैव मासिकम् ।
षण्मासे चाब्दिकं चैव श्राद्धान्येतानि षोडश ॥ १५
यस्यैतानि न कुर्वीत एकोद्दिष्टानि षोडश ।
पिशाचत्वं स्थिरं तस्य दत्तैः श्राद्धशतैरपि ॥ १६
सपिण्डीकरणादूर्द्ध्वं प्रतिसंवत्सरं द्विजः ।
मातापित्रोः पृथक्कुर्यादेकोद्दिष्टं मृतेऽहनि ॥ १७
वर्षे वर्षे तु कर्त्तव्यं मातापित्रोस्तु सन्ततम् ।
अदैवं भोजयेच्छ्राद्धं पिण्डमेकन्तु निर्वपेत् ॥ १८
संक्रान्तावुपरागे च पर्वण्यपि महालये ।
निर्वाप्यास्तु त्रयः पिण्डा एकस्तु क्षयेऽहनि ॥ १९
एकोद्दिष्टं परित्यज्य पार्वणं कुरुते द्विजः ।
अकृतं तद्विजानीयात् स मातृपितृघातकः ॥ २०
अमावस्यां क्षयो यस्य प्रेतपक्षेऽथवा यदि ।
सपिण्डीकरणादूर्द्ध्वं तस्योक्तः पार्वणो विधिः ॥ २१
त्रिदण्डग्रहणादेव प्रेतत्वं नैव जायते ।
अहन्येकादशे प्राप्ते पार्वणन्तु विधीयते ॥ २२
यस्य संवत्सरादर्वाक् सपिण्डीकरणं स्मृतम् ।
प्रत्यहं तस्योदकुम्भं दद्यात् संवत्सरं द्विजः ॥ २३
पत्या चैकेन कर्त्तव्यं सपिण्डीकरणं स्त्रियाः ।
पितामह्यापि तत्तस्मिन् सत्यं तन्तु क्षयेऽहनि ॥ २४
तस्यां सत्यां प्रकर्त्तव्यं तस्याः श्वश्रूरिति निश्चितम् ॥ २५
विवाहे चैव निर्वृत्ते चतुर्थेऽहनि रात्रिषु ।
एकत्वं सा गता भर्त्तुः पिण्डे गोत्रे च सूतके ॥ २६
स्वगोत्राद्भ्रश्यते नारी उद्वाहात् सप्तमे पदे ।
भर्तृगोत्रेण कर्त्तव्यं दानं पिण्डोदकक्रिया ॥ २७
द्विमातुः पिण्डदानन्तु पिण्डे पिण्डे द्विनामतः ।
षण्णां देयास्त्रयः पिण्डा एवं दाता न मुह्यति ॥ २८
अथ चेन्मन्त्रविद्युक्तः शारीरैः पङ्क्तिदूषणैः ।
अदोषं तं यमः प्राह पङ्क्तिपावन एव सः ॥ २९
अग्नौकरणशेषन्तु पितृपात्रे प्रदापयेत् ।

प्रतिपाद्य पितृश्राद्धं न दद्याद्वैश्वदैविकं ॥ ३०
अनग्निको यदा विप्रः श्राद्धं करोति पार्व्वणम् ।
तत्र मातामहानाञ्च कर्त्तव्यमपरं सदा ॥ ३१
अपुत्रा ये मृताः केचित् पुरुषा वा स्त्रियोऽपि वा ।
तेभ्य एव प्रदातव्यमेकोद्दिष्टं न पार्व्वणम् ॥ ३२
यस्मिन् राशिगते सूर्य्ये विपत्तिः स्याद्द्विजन्मनः ।
तस्मिन्नहनि कर्त्तव्यं दानं पिण्डोदकक्रिया ॥ ३३
वर्षवृद्ध्यभिषेकादि कर्त्तव्यमधिकेन तु ।
अधिमासे तु पूर्व्वं स्याच्छ्राद्धं संवत्सरादि ॥ ३४
स एव हेयोद्दिष्टस्य येन येन तु कर्म्मणा ।
अभिधानान्तरं कार्य्यं तत्रैवाहःकृतं भवेत् ॥ ३५
ग्रामाग्नौ पचते ह्यन्नं लौकिकेनापि नित्यशः ।
यस्मिन्नेव पचेदन्नं तस्मिन् होमो विधीयते ॥ ३६
वैदिके लौकिके वापि नित्यं हुत्वा त्वनन्वितः ।
वैदिके स्वर्गमाप्नोति लौकिके हन्ति किल्विषम् ॥ ३७
अग्नौ त्वाहुतिभिः पूर्व्वं हुत्वा मन्त्रैस्तु शाकलैः ।
सविभागन्तु भूतेभ्यस्ततोऽश्नीयादनग्निमान् ॥ ३८
उच्छेषणन्तु नोत्तिष्ठेद् यावद्विप्रविसर्ज्जनम् ।
ततो गृहबलिं कुर्य्यादिति धर्म्मो व्यवस्थितः ॥ ३९
दर्भाः कृष्णाजिनं मन्त्रा ब्राह्मणाश्च विशेषतः ।
नैते निर्म्माल्यतां यान्ति येऽर्च्यास्ते पुनःपुनः ॥ ४०
पानमाचमनं कुर्य्यात् कुशपाणिः सदा द्विजः ।
भुक्त्वा नोच्छिष्टतां याति एष एव विधिः सदा ॥ ४१
पाने आचमने चैव तर्पणे दैविके सदा ।
कुशहस्तो न दुष्येत यथा पाणिस्तथा कुशः ॥ ४२
वामपाणौ कुशान् कृत्वा दक्षिणेन उपस्पृशेत् ।
विनाचमन्ति ये मूढा रुधिरेणाचमन्ति ते ॥ ४३
नीवीमध्येषु ये दर्भा ब्रह्मसूत्रेषु ये कृताः ।
पवित्रांस्तान् विजानीयाद्यथा कायस्तथा कुशाः ॥ ४४
पिण्डे कृतास्तु ये दर्भा यैः कृतं पितृतर्पणम् ।
मूत्रोच्छिष्टपुरीषञ्च तेषां त्यागो विधीयते ॥ ४५
दैवपूर्व्वन्तु यच्छ्राद्धमदैवञ्चापि यद्भवेत् ।
ब्रह्मचारी भवेत् तत्र कुर्य्याच्छ्राद्धन्तु पैतृकम् ॥ ४६
मातुः श्राद्धन्तु पूर्व्वं स्यात् पितॄणां तदनन्तरम् ।
ततो मातामहानाञ्च वृद्धौ श्राद्धत्रयं स्मृतम् ॥ ४७

क्रतुर्दक्षो वसुः सत्यः कालकामौ धुरिलोचनौ ।
पुरूरवा माद्रवाश्च विश्वे देवाः प्रकीर्त्तिताः ॥ ४८
आगच्छन्तु महाभागा विश्वे देवा महाबलाः ।
ये यत्र विहिताः श्राद्धे सावधाना भवन्तु ते ॥ ४८
इष्टिश्राद्धे क्रतुर्दक्षो वसुः सत्यश्च दैविके ।
कालः कामोऽग्निकार्य्येषु अन्तरे धुरिलोचनौ ।
पुरूरवा माद्रवाश्च पार्व्वणेषु नियोजयेत् ॥ ५०
यस्यास्तु न भवेद्भ्राता न विज्ञायेत वा पिता ।
नोपयच्छेत तां प्राज्ञः पुत्रिकाधर्म्मशङ्कया ॥ ५१
अभ्रातृकां प्रदास्यामि तुभ्यं कन्यामलङ्कृताम् ।
अस्यां यो जायते पुत्रः स मे पुत्रो भविष्यति ॥ ५२
न तु प्रथमतः पिण्डं निर्व्वपेत् पुत्रिकासुतः ।
द्वितीयन्तु पितुस्तस्यास्तृतीयं तत्पितुः पितुः ॥ ५३
मृन्मयेषु च पात्रेषु श्राद्धे यो भोजयेत् पितॄन् ।
अन्नदाता पुरोधाश्च भोक्ता च नरकं व्रजेत् ॥ ५४
अलाभे मृन्मयं दद्यादनुज्ञातस्तु तैर्द्विजैः ।
घृतेन प्रोक्षणं कार्य्यं मृदः पात्रं पवित्रकम् ॥ ५५
श्राद्धं कृत्वा परश्राद्धे यस्तु भुञ्जीत विह्वलः ।
पतन्ति पितरस्तस्य लुप्तपिण्डोदकक्रियाः ॥ ५६
श्राद्धं दत्त्वा च भुक्त्वा च अध्वानं योऽधिगच्छति ।
भवन्ति पितरस्तस्य तन्मासं पांशुभोजनाः ॥ ५७
पुनर्भोजनमध्वानं भाराध्ययनमैथुनम् ।
दानं प्रतिग्रहं होमं श्राद्धं कृत्वाष्ट वर्ज्जयेत् ॥ ५८
अध्वगामी भवेदश्वः पुनर्भोक्ता च वायसः ।
कर्म्मकृज्जायते दासः स्त्रीगमने च सूकरः ॥ ५९
दशकृत्वः पिबेदापः सावित्र्या चाभिमन्त्रिताः ।
ततः सन्ध्यामुपासीत शुध्येत तदनन्तरम् ॥ ६०
आर्द्रवासास्तु यत् कुर्य्याद्बहिर्जानु च यत्कृतम् ।
सर्व्वं तन्निष्फलं कुर्य्याज्जपहोमप्रतिग्रहम् ॥ ६१
चान्द्रायणं नवश्राद्धे पराको मासिके तथा ।
पक्षत्रये तु कृच्छ्रं स्यात् षण्मासे कृच्छ्रमेव च ॥ ६२
ऊनाब्दिके त्रिरात्रं स्यादेकाहः पुनराब्दिके ।
प्रेते मासन्तु कृत्वा वा पादकृच्छ्रं विधीयते ॥ ६३
सर्पविप्रहतानाञ्च शृङ्गिदंष्ट्रिसरीसृपैः ।
आत्मनस्त्यागिनाञ्चैव श्राद्धमेषां न कारयेत् ॥ ६४

ग   ' सर्वोदर्हं ब्राह्मणेन तु चाऽतितम्।
तं स स्पृष्ट्वा च ये विप्रा गोऽजाश्वाश्च भवन्ति ते ॥ ६५
अग्निदाता तथा चान्ये: पाश्चच्छेदकराश्च ये।
तमप्रश्छेद्य शुध्यन्ति मनुराह प्रजापतिः ॥ ६६
त्र्यहमुष्णं पिवेदापस्त्र्यहमुष्णं पयः पिवेत्।
त्र्यहमुष्णं घृतं पीत्वा वायुभक्षो दिनत्रयम् ॥ ६७
गोभूहिरण्यहरणे स्त्रीणां क्षेत्रगृहस्य च।
यमुद्दिश्य त्यजेत् प्राणांस्तमाहुर्ब्रह्मघातकम् ॥ ६८
उद्यताः सह धावन्ते यद्येको धर्मघातकः।
सर्व्वे ते शुद्धिमिच्छन्ति स एको ब्रह्मघातकः ॥ ६९
पतितान्नं यदा भुङ्क्ते भुङ्क्ते चाण्डालवेश्मनि।
स मासार्द्धं चरेद्वारि मासं कामकृतेन तु ॥ ७०
योगेन पतितेनैव स्पर्शे स्नानं विधीयते।
तेनोच्छिष्टसंस्पृष्टः प्राजापत्यं समाचरेत्। ७१
ब्रह्महा च सुरापायी स्तेयी च गुरुतल्पगः।
महान्ति पातकान्याहुस्तत्संसर्गी च पञ्चमः। ७२
स्नेहाद्वा यदि वा लोभाद्भयादज्ञानतोऽपि वा।
कुर्व्वन्त्यनुग्रहं ये च तत्पापं तेषु गच्छति। ७३
उच्छिष्टोच्छिष्टसंस्पृष्टो ब्राह्मणस्तु कदाचन।
तत्क्षणात् कुरुते स्नानमाचमनेन शुचिर्भवेत् ॥ ७४
कुब्जवामनषण्ढेषु गद्गदेषु जडेषु च।
जात्यन्धे बधिरे मूके न दोषः परिवेदने ॥ ७५
क्लीबे देशान्तरस्थे च पतिते व्रजितेऽपि वा।
योगशास्त्राभियुक्ते च न दोषः परिवेदने ॥ ७६
पूरणे कूपवापीनां वृक्षच्छेदनपातने।
विक्रीणीते गजाश्वांश्च गोवधं तस्य निर्द्दिशेत् ॥ ७७
पादेऽङ्गरोमवपनं द्विपादे श्मश्रु केवलम्।
तृतीये तु शिखावर्ज्जं चतुर्थे तु शिखावपः ॥ ७८
चाण्डालोदकसंस्पर्शे स्नानं येन विधीयते।
तेनैवोच्छिष्टसंस्पृष्टः प्राजापत्यं समाचरेत् ॥ ७९
चाण्डालघटभाण्डस्थं यत्तोयं पिवति द्विजः।
तत्क्षणात् क्षिपते यस्तु प्राजापत्यं समाचरेत् ॥ ८०
यदि न क्षिपते तोयं शरीरे तस्य जीर्य्यति।
प्राजापत्यं न दातव्यं कृच्छ्रं सान्तपनं चरेत् ॥ ८१
चरेत् सान्तपनं विप्रः प्राजापत्यन्तु क्षत्रियः।
तदर्द्धन्तु चरेद्वैश्यः पादं शूद्रे तु दापयेत् ॥ ८२
रजस्वला यदा स्पृष्टा शुना शूकरवायसैः।
उपोष्य रजनीमेकां पञ्चगव्येन शुध्यति ॥ ८३
अज्ञानतः स्नातमात्रमा नाभेस्तु विशेषतः।
अत ऊर्द्धं त्रिरात्रं स्यात्तद्दोयस्पर्शने मतम् ॥ ८४
बालस्त्वन्तर्दशाहे तु पञ्चत्वं यदि गच्छति।
सद्य एव विशुध्येत नाशौचं नोदकक्रिया ॥ ८५
शावसूतक उत्पन्ने सूतकन्तु यदा भवेत्।
शावेन शुध्यते सूतिर्न सूतिः शावशोधिनी ॥ ८६
षष्ठेन शुध्यतेकाहं पञ्चमे द्व्यहमेव तु।
चतुर्थे सप्तरात्रं स्यात् त्रिपुरुषं दशभिर्दिनैः ॥ ८७
मरणात्क्षमाशौचं संयोगो यस्य नाग्निभिः।
आ दाहात्तस्य विज्ञेयं यस्य वैतानिको विधिः ॥ ८८
आममांसं घृतं क्षौद्रं स्नेहाश्च फलसम्भवाः।
अन्त्यभाण्डस्थिता ह्येते निष्क्रान्ताः शुचयः स्मृताः ॥ ८९
मार्ज्जनीरजसा स्नानं स्नानं घटोदके।
नवाम्भसि तथा चैव हन्ति पुण्यं दिवाकृतम् ॥ ९०
दिवा कपित्थच्छायायां रात्रौ दधिषु शक्तुषु।
धात्रीफलेषु सर्व्वत्र अलक्ष्मीर्व्वसते सदा ॥ ९१
यत्र यत्र च सङ्कीर्णमात्मानं मन्यते द्विजः।
तत्र तत्र तिलैर्होमं गायत्र्यष्टशतं जपेत् ॥ ९२

लिखित संहिता समाप्ता।

# लिखितसंहिता।

ब्राह्मणगण यत्नपूर्व्वक अग्निहोत्रादि कर्म्म करें और पुष्करिणी आदि खुदायें। अग्निहोत्रादि द्वारा स्वर्ग मिलता और पुष्करिणी आदि खुदानेसे मुक्ति मिलती है। ऐसे जलाशयों को भी यत्नके साथ बनवाना चाहिये, जिसमें एक दिन भी पृथिवीमें जल रहे। जिन जलाशयोंका जल पी सब गौ तृष्णाशून्य होती हैं, उन जलाशयोंके खुदानेवालेके शतकुलका उद्धार होता है। भूमि दान करनेसे जो लोक मिलता और गो-दान करनेसे जो लोक मिलता है कहते हैं, कि वृक्षरोपण करनेसे मनुष्य वही लोक पाते हैं। दीर्घिका, कूप, पद्माकर, पुष्करिणी और देव-मन्दिर-समूहके विनष्ट होनेपर जो मनुष्य उसका पुनरुद्धार करते हैं, वह मनुष्य आदि निर्म्माण-कर्त्ताके फलभागी होते हैं। नित्य होम, तपस्या, सत्यवाक्यका प्रयोग, वेदोक्त विधिपालन, अतिथिसेवा और बलिवैश्व प्रभृति कामोंका नाम इष्ट है (ऋषिगण इष्ट शब्दसे इन सब कामोंको अभिहित करते हैं)। अग्निहोत्रादि जितने सब काम इष्ट शब्दसे अभिहित हुए हैं और पुष्करिणी आदि खुदाना जो सब काम पूर्त्त शब्दसे अभिहित हुए हैं, उन दोनो कामोंमें ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य —इन तीनो वर्णोंको समान अधिकार है। शूद्रगण पूर्त्त यानी पुष्करिणी खोदें; किन्तु शूद्रगण वैदिक यागयज्ञादि इष्ट-नामक कार्य्योंके अधिकारी नहीं। मनुष्यकी अस्थि जितने दिनोंतक गङ्गाजलमें रहेगी, उतने सहस्र वर्ष वह मनुष्य स्वर्गवास करेगा। देवगण और पितृगणके उद्देश्यसे जलाञ्जलि जलमें डालें यानी देवतर्पण और पितृतर्पणके लिये जलको, जलराशिमें ही छोड़ें। जो सब बालक बिना संस्कृत हुए ही मरे हैं, उनके उद्देश्यसे मनुष्य जलाञ्जलि स्थलभागमें निक्षेप करें। (मरनेके दिनसे) ग्यारहवें दिन प्रभृति निर्दिष्ट दिनमें प्रेतके उद्देश्यसे पुत्र प्रभृति अधिकारिगण यदि वृष उत्सर्ग करें,—तो वह प्रेत प्रेतलोकसे छुटकारा पा पितृलोकमें जाता है। मनुष्यगण बहुत पुत्रोंकी कामना करें। कदाचित बहुपुत्रमें एक भी गयाधाम जाय या कदाचित कोई अश्वमेध यज्ञ करे वा कदाचित् कोई नील सांड़ छोड़े। (१०) यदि कोई मनुष्य काशिधाममें जाकर उसे लांघकर और अगर निकल जाय, यानी और जगह वास करे, तो भूतगण आपसमें ताली बजा उसका उपहास करते हैं। गयाशिरमें जो मनुष्य

लोगोंके नामोल्लेख कर पिण्डदान करते हैं, उन लोगोंमें जो मनुष्य नरकमें रहते हैं, वह स्वर्ग जाते और जो स्वर्गमें रहते हैं, वह मुक्ति पाते हैं। अपना हो या पराया, जिस मनुष्यका नामोल्लेखकर गयाधाममें चाहे जहां पिण्डदान करें, वह मनुष्य सनातन ब्रह्मपद पाता है॥ (नीलवृषका पारिभाषिक नाम है—) जो सांड़ लाल और जिसका खुर सफेद और जिसकी पूंछ और सींग सफेद हो, (धर्मशास्त्रज्ञ मुनिगण) ऐसे ही सांडको नीलवृष कहते हैं। अशौचान्त दिन प्रभृति निर्द्दिष्ट दिनमें करना चाहिये, यानि एकोद्दिष्ट श्राद्ध और बारहवें महीने द्वादश मासिक श्राद्ध करना चाहिये। प्रथम षाण्मासिक और द्वितीय षाण्मासिक श्राद्ध और आब्दिक श्राद्ध यानी सपिण्डीकरण यह सोलहो श्राद्ध (प्रेतगणके हितके लिये करना चाहिये।) प्रेतके उद्देशसे आद्यश्राद्ध प्रभृति सोलह एकोद्दिष्ट श्राद्ध न करनेसे, फिर सांवत्सरिक श्राद्धके शत-सहस्र बार करनेपर भी उसका प्रेतत्व नष्ट नहीं होता। सपिण्डीकरणके बाद वर्ष वर्षपर द्विजगण माता और पिताकी मृत-तिथिको, सब भाइयोंके पृथकान्नवर्त्ती होनेपर भी अलग अलग एकोद्दिष्ट श्राद्ध करें। वर्ष वर्षपर माता और पिताकी तृप्तिके लिये, विसृतरूपसे दैवपक्षविहीन एकोद्दिष्ट विधानसे श्राद्ध करना चाहिये; इस श्राद्धमें सिर्फ एक पिण्डदान करना चाहिये। क्रान्तिके दिन धार्मिक ब्राह्मणोंको चन्द्र और सूर्यग्रहणमें, चतुर्द्दशी प्रभृति पर्व्वतिथिसमूहमें, मघा या अमावास्यामें तीन पिण्डदान करना चाहिये अतः पार्व्वणश्राद्ध करना और मृत तिथिमें सिर्फ एक पिण्ड देना चाहिये। जो मनुष्य पिता और माताके (सांवत्सरिक श्राद्धके दिन) एकोद्दिष्ट श्राद्ध न कर पार्व्वण श्राद्ध करते हैं, उनका पार्व्वणश्राद्ध करना विफल होता है और वह मनुष्य पितृहत्या पापी होते हैं। जो मनुष्य अमावास्यामें या पितृपक्षमें मरते हैं, उनके सापिण्ड्यकरणके बाद सांवत्सरिक श्राद्ध नैमित्तिक पार्व्वणकी विधिसे करना पड़ेगा। पिता, पितामह, प्रपितामह,—इन तीन पुरुषोंको केवल तीन पिण्ड देना चाहिये। इसमें मातामह पक्ष नहीं। विद्युत् ग्रहणकर जिसकी मृत्यु होती है, वह प्रेतत्व नहीं पाता। उनकी पुत्रादिका कर्त्तव्य है, कि एकादशादि दिनके श्राद्ध पार्व्वणादि द्वारा करें। जिस मनुष्यका संवत्सर पूरा न होनेपर भी (वृद्धादिका उपलक्ष्यकर) सपक्षमें सपिण्डीकरण किया जाता है, द्विजगण उसके संवत्सर पूरे होनेके दिनतक नित्य उदककुम्भ दान करें। (यह सात्विकगणका कर्त्तव्य है, निरग्निका नहीं।) स्त्रियोंकी मृत-तिथिमें सपिण्डीकरण यानी पिण्डमिश्रीकरणमें केवल एक पिण्डसे मिलाना चाहिये, यदि स्त्रीका

स्वामी वर्त्तमान हो ; तो पितामहीके पिण्डके साथ मिलाना चाहिये, पितामहके वर्त्तमान रहनेपर उसकी माता यानी प्रपितामहीके पिण्डके साथ मिलाना चाहिये । ११—२५ । विवाह निर्व्वाह होनेपर चतुर्थी होमके बाद यानी चौथे दिनकी रातको स्त्री स्वामीके गोत्र, पिण्ड और जननमरण शौचके विषयमें एकत्व पाती है । स्त्री विवाहके उपरान्त [illegible] के बाद,—पिता किंवा [illegible] कर स्वामिगोत्रकी भागिनी होती है ; [illegible] भागिनी भी मृत स्त्रीके स्वर्ग-कामनासे कर्त्तव्य [illegible] श्राद्ध और तर्पण प्रभृति सब कार्य स्वामिगोत्र [illegible] उल्लेख कर करना पड़ेगा । मन्त्रज्ञ ब्राह्मण यदि महारत्न पंक्तिदूषण पापसे युक्त भी, तब भी वह दोषशून्य रहते और पंक्तिपवित्र-कारक भी होते हैं । पार्व्वणश्राद्धमें सपिण्डीकरणके बाद अन्नको [illegible] छः भाग [illegible] विभागकर देना चाहिये ; किन्तु उसे देवपात्रमें न देना चाहिये । यदि ब्राह्मण भी यह पार्व्वणश्राद्ध करें, तो वह पितृपक्ष और मातामहपक्ष इन दोनो पक्षोंका अवलम्बनकर श्राद्ध करें । अपुत्रक हो मृत पुरुष या स्त्रीका एकोद्दिष्टविधिक श्राद्ध होगा, पार्व्वणविधिक श्राद्ध न होगा ; किन्तु पुरुषके सपिण्डीकरणके दिन पार्व्वणश्राद्ध हो सकेगा । जिस महीनेकी जिस तिथिमें द्विजगणकी मृत्यु हो, उसी महीनेकी उसी तिथिमें दान श्राद्ध और तर्पण करना चाहिये । मलमास उपस्थित होनेपर दो चान्द्रमास होते हैं, उनमें पहला मल और दूसरा शुद्ध मास है ; इन दोनो मासोंमें जिसका जन्मतिथिकृत्य पड़े, उसको जन्मतिथिकृत्य श्राद्ध सपिण्डीकरणादि कार्य्य प्रथममासमें करना न चाहिये, संवत्सरके पूर्व कर्त्तव्य [illegible] श्राद्धादि मलमासमें भी करना चाहिये ; मलमास सब कामोंके लिये ही परित्याज्य है । इस मासके दूसरे भागमें ( शुद्ध भागमें ) उसी तिथिको काम करना चाहिये । नित्य शालाग्नि या लौकिकाग्निमें अन्न पकाना चाहिये । जिसमें अन्न पकाया जाय, उसमें ही होम करनेकी विधि है । नित्य नियमभावसे लौकिक या वैदिक अग्निमें होम करना चाहिये । वैदिक अग्निमें होम करनेसे स्वर्ग मिलता, लौकिक अग्निमें होम करनेसे पापका नाश होता है । नियमित मनुष्य व्याहृतिपूर्व्वक गायत्री मन्त्र द्वारा अग्निमें आहुति दे भूतगणको अन्नका भाग कर स्वयं भोजन करें । जबतक ब्राह्मण [illegible] न हो, तबतक जूठा न धोवे ; इसके बाद गृहबलि करें । यह व्यवस्थित धर्म्म है ( कुश प्रभृति छः प्रकारके ) दर्भ, कृष्णसार-चर्म, मन्त्रसमूह और ब्राह्मणगण—यह सब अपवित्र नहीं होते, इसलिये इन्हें इस काममें लगा, फिर दूसरे काममें भी लगा सकते हैं । द्विजगण कुम्भस्थ वा उद्धृत जल आदि [illegible] और आचमन करें, भोजन

करनेसे वह कुश जूठा न होगा; इसे आ-स्त्रको विधि समझना। २६ - ४१। जल आदि पीना आचमन, पितृतर्पण और देव-पूजा आदि वैदिक कार्य्य कुशहस्त हो करना चाहिये, किन्तु वह कुश जूठेसे दू-षित नहीं होता; जैसे हाथ धोनेसे शुद्ध होता है, वैसे ही कुश भी धोनेसे शुद्ध होगा। बायें हाथमें कुश ले दाहने हा-थसे आचमन करना चाहिये, जो मूढ़गण बायें हाथमें कुश न लेकर ही आचमन करते हैं, उनका वह आचमन खून द्वारा करनेके बराबर है। नीवमें (संस्कृत वचन "नीवी") अवस्थित या सब दर्भ और यज्ञोपवीतमें अवस्थित जो कुश दर्भ हैं, वह सब दर्भ अपवित्र नहीं होते जैसे शरीर अपवित्र नहीं होता, धो देनेसे शुद्ध होता है वैसे ही कुश प्रभृति दर्भ शुद्ध हैं (त्याज्य नहीं)। जिन सब दर्भोंमें पिण्डका संसर्ग हुआ है और जिनके द्वारा पितृतर्पण किया गया है जो सब दर्भ मूत्र, विष्ठा और उच्छिष्ट-सम्पर्क हुआ है, वह सब दर्भ त्याग करना पड़ेंगे। देवपूर्व श्राद्ध (पार्व्वणश्राद्ध), अदैव श्राद्ध यानी एकोद्दिष्ट श्राद्ध, पितृगणकी तृप्तिके लिये जो श्राद्ध किया जाय, उसमें ब्रह्मचर्य्यसे रहना पड़ेगा। वृद्धि कार्य्यके लिये जो आभ्यु-दयिक श्राद्ध करना पड़ता है, पहले मातृ पक्ष, दूसरे पितृपक्ष और तीसरे मातामह-पक्ष, इन तीन पक्षोंका अवलम्बनकर उस वृद्धि श्राद्धको करना चाहिये। आभ्युद-यिक श्राद्धमें सामवेदीय ब्राह्मणोंका मातृ-पक्ष नहीं क्रतु और दक्ष—यह दोनो; वसु और सत्य, काल और काम, धूरि और लोचन, पुरुरव और आर्द्रव,—यह सब युग्म युग्म ही एक एक कार्य्यमें विश्वे-देवे जाते हैं। अत्यन्त बलवान् और महा भाग्ययुक्त विश्वदेवगण आयें, जिस यज्ञमें जो नियुक्त हुए हैं, वह उस विषयमें साव-धान हो जायें वह सब कार्य्यमें अभीष्ट प्रदान करें। इष्टि श्राद्धमें क्रतु और दक्ष विश्वेदेव हैं, देवगणके उद्दे-श्यसे जो श्राद्ध किया जाता है, उसमें वसु और सत्य नामक विश्वेदेव हैं; (और वृद्धि श्राद्धमें क्रतु और सत्य नामक विश्वे देव हैं,) काल और काम नामक विश्वेदेव अग्नि कार्य्य विषयमें हैं, उत्तर कार्य्यमें धूरि और लोचन नामक विश्वेदेव हैं, पुरू-रव और आर्द्रव नामक विश्वेदेव पार्व्वण-श्राद्धमें नियुक्त करेंगे। जिस कन्याका सहोदर या वैमात्रेय भाई नहीं और यह मालूम नहीं, कि उस कन्याका कौन पिता था, बुद्धिमान् मनुष्य उस कन्याका पाणि-ग्रहण न करें; वही आशङ्काका कारण है, कि कदाचित् उस कन्याका पिता उसे पुत्रिका बनावे। "भ्रातृशून्या इस कन्याको मैं अलङ्कारयुक्तकर तुम्हें प्रदान करता हूं; इस कन्यासे जो पुत्र उत्पन्न होगा। वह पुत्र मेरा हो जाय।" (ऐसी ही कन्याका

नाम पुत्रिका कन्या है)। पुत्रिका कन्याके गर्भसे उत्पन्न पुत्र पहले माताको पिण्ड दे, दूसरा पिण्ड माताके पिताको यानी मातामहको दे और तीसरा पिण्ड पिताके पिताको यानी पितामहको दे। यदि कोई मनुष्य श्राद्धके समय मट्टीके पात्रमें पितृगणको भोजन करावे, तो श्राद्धकर्त्ता, पुरोहित और श्राद्धमें पङ्क्तिभोजी ब्राह्मण—यह सभी नरकमें जाते हैं। इन सब ब्राह्मणोंके अनुज्ञा करनेपर, दूसरा पात्र न मिलनेसे मृण्मयपात्र दे सकते हैं, इन द्वारा पांकनेसे मट्टीका पात्र पवित्र होता है। स्वयं श्राद्धका दूसरेके श्राद्धमें जो औदरिक भोजन करते हैं, उनके पितृगण लुप्तपिण्ड और लुप्तोदकक्रिय हो पतित होते हैं। ४२—४६। जो मनुष्य श्राद्धकर या दूसरेके श्राद्धमें भोजनकर एक कोससे अधिक चलते हैं उनके पितृगण उस महीने भर पांशु भोजन करते हैं। श्राद्धकर पुनर्भोजन, अध्वगमन, भार, अध्ययन, मैथुन, दान, प्रतिग्रह और होम, इन आठ कर्मोंको त्यागना चाहिये। (श्राद्धकर) जो मनुष्य अध्वगमन करता, (जन्मान्तरमें) वह मनुष्य अश्वयोनि पाता है; जो मनुष्य पुनर्भोजन करता, वह मनुष्य काकयोनि पाता है; जो मनुष्य काम करे, वह दासत्व पाता और स्त्रीगमन करनेसे शूकरयोनि पाता है। पहले दशबार सावित्री पाठकर अभिमन्त्रितकर कुछ जल पीना चाहिये, इसके बाद सन्ध्योपासना करनेपर श्राद्धके उपरान्त निषिद्ध कामोंके करनेसे उत्पन्न पापसे छुटकारा पाना चाहिये। आर्द्रवासा हो, या मस्तक द्वारा जानुद्वयको बिना आच्छादित किये, यदि जप, होम और प्रतिग्रह किया जाय, तो सब काम निष्फल होते हैं। आद्यश्राद्ध करनेसे चान्द्रायण करना पड़ता है, मासिक श्राद्ध करनेसे पराकव्रत, त्रिपक्ष श्राद्धसे तप्तकृच्छ्र, मासिक श्राद्धमें भी तप्तकृच्छ्र, ऊनाब्दिक श्राद्धमें (यानी द्वितीय षाण्मासिक श्राद्धमें) त्रिरात्र उपवास और सपिण्डीकरण श्राद्धमें एकाह उपवास करना चाहिये। अब्दादि कार्य्य करनेसे एक महीने पादकृच्छ्र करना पड़ता है। अपवित्र द्वारा मरे शृङ्गी, दंष्ट्री और सरीसृपगण (सर्प-बिच्छू प्रभृति) द्वारा आहत हो जो मरे हैं और आत्मघाती हो मरे हैं, उनके श्राद्धादि और्द्धदैहिक कार्य्य समस्त कर्त्तव्य न हों। जो मनुष्य गो द्वारा आहत हो मरा है, जिसने उद्बन्धन द्वारा प्राणत्याग किया है, ब्राह्मण, ब्राह्मण द्वारा मरा है, उन सब शवको जो ब्राह्मण छुयें, वह ब्राह्मण दूसरे जन्ममें भी, बकरी और अश्वयोनि पाते हैं। जो मनुष्य आत्मदान करते, जो फन्दा काट देते हैं, वह मनुष्य तप्तकृच्छ्र व्रत द्वारा शुद्ध होते हैं। प्रजापति मनुने ऐसा ही कहा है। तीन दिनतक थोड़ा गरम जल पीना चाहिये। दूसरे तीन दिनोंतक कुछ गरम दूध पीना